॥ श्री ॥

# चमकती

# मंगलमय नित्य स्मरण

[ प्रथम भाग ]

रचयिता -

पूज्य श्री घासीलालजी महाराज

— ❀ —

संग्रहकर्ता

जगत् गुरु तपस्वी श्री चान्द मुनिजी महाराज

— 卐 —

प्रथमावृति ७००० | मूल्य २) | वीर सम्वत् २४८८

प्रकाशक:—

इन्द्रमल मांगीलाल बडाला
सिन्दु ( राजस्थान )

मांगीलाल भंवरलाल तलेसरा
गडवाड़ा ( राजस्थान )

—:●:—

पुस्तक मिलने का पता:—

कन्हैयालाल कस्तुरचन्द बम्ब
प्रीतम नगर, वाया रतलाम ( म. प्र. )

रतनलाल वीरवाल जैन
पलाना कलाँ ( राजस्थान )

—:●:—

मुद्रक:—

शाह अर्जुनलाल सोनी
श्री हिन्द कानून प्रि० प्रेस, कांकरोली (राज०)

# दो-शब्द

आज का मानव भौतिक वाद की अन्धा-धुन्धी मे सतप्त एव पीडित हो रहा है अर्थवाद ने मानव समाज पर इतना साम्राज्य जमा लिया है कि वह आध्यात्मिक प्रवृति से दूर होता जा रहा है यही कारण है कि मानव शक्ति सम्पन्न होते हुए भी अपने आप को अधीर ही पाता है और विचारो के साथ दु खी सा बन जाता है।

इस परिस्थिति मे मानव की दृढता एव मानसिक एकाग्रता का साधन होना अत्या-वश्यक है पूज्य श्री १००८ श्री घासीलालजी म सा ने मानव समाज के दुख निमुक्ति निमित्त अद्भुत नव स्मरण की सस्कृत मे रचना की

जो पहलें हिन्दी व गुजराती अर्थ में प्रकाशित हुई है पूज्य श्री के प्रशिष्य जगत् गुरू तपस्वी श्री चान्द मुनिजी म. सा. ने कुछ नई रचना ओं का और संग्रह कर इसके साथ जोड़कर इस नव स्मरण को ओर भी प्रेरक कर दिया है जिसको प्रकाशक ने जन हितार्थ हिन्दी अर्थ में "चमकती मंगलमय नित्य स्मरण" के नाम से प्रकाशित कर आपके सम्मुख प्रस्तुत किया है आशा है जन मानस इसका पाठ कर अपने दुखों से अवश्य विमुक्त होंगे। शुभम् !

भवदीय--

भंवरलाल जैन

नोट-पृष्ठ ६४ 'पंक्ति १ में द्रभाव की जगह प्रभाव पढ़ें।

# अर्थ सहायता दाताओं की सूचि

| | | |
|---|---|---|
| श्रीमान् | ताराचन्दजी सा गडवाड़ा | रू० ११।) |
| ,, | गोरीदासजी च० भवरलालजी बोहरा | १२।) |
| ,, | भवरलाल जी बोहरा | २५।) |
| ,, | स्व० नाथूलालजी बो की धर्म पत्नी | ६।) |
| ,, | ,, भेरूलालजी तलेसरा की धर्मपत्नी नोजीबाई एव पुत्र श्रीमांगीलालजी | ११२।) |
| ,, | छगनलालजी सा सींगवी की धर्मपत्नी हमेर बाई | १४) |
| ,, | माधुलाल जी सा की धर्म पत्नी कन्चनबाई | ६) |
| ,, | स्व रतनलालजी लोढा की धर्म पत्नी | ८) |
| ,, | नारायणजी चारण की धमपत्नी जीजीबाइ | ६) |
| ,, | रखबदास जी सा | ८) |
| ,, | मगनलाल जी सा बोहरा | १०) |
| ,, | नाथूलाल जी कल्लारा | ६) |

पुस्तके भेंट दाताओं की सूचि आखीर मे पढें।

# विषयानुक्रमणिका

॥ श्री ॥

# चमत्कारी मङ्गलमय नित्य स्मरण

— 卐 —

# नवस्मरण स्तोत्र

## मङ्गल वन्दन—

वर्धमानं जिन नत्वा,
नत्वा गौतमनायकम् ।
घासीलालेन मुनिना,
नवस्मरणमुच्यते ॥१॥

जिनेश्वर श्री वर्धमान भगवान को, और गण नायक श्री गौतम स्वामी को नमस्कार करके श्री घासीलालेन मुनि " नवस्मरण " कहते हैं ॥ १ ॥

नव-नव-मङ्गल-जनकं,
नव-नव-संमोद-सन्दोहम् ।
नवनिधि-विधाननिपुणं,
क्रियते शुभदं नवस्मरणम् ॥२॥

यह नवस्मरण, नवीन नवीन मङ्गल का जनक है, नवीन नवीन आनन्दराशि का दाता है, नवनिधियों के उत्पादन की अपूर्व शक्ति से युक्त है ऐसे अपूर्व प्रभावयुक्त, शुभदायक इस "नवस्मरण स्तोत्र" की रचना करते हैं ॥२॥

नमो-भक्त-सुखं संपद,
ऋद्धिः सिद्धिर्जयस्तथा ।

॥ श्री ॥

# अद्भुतनवस्मरणस्तोत्र

—:卐:—

वर्धमान जिन नत्वा,
नत्वा गौतमनायकम् ।
चाद मुनिना,
नवस्मरणमुच्यते ॥ १ ॥

मङ्गलाचरण—

जिनेश्वर श्री वर्धमान भगवान को और गण नायक श्री गौतम स्वामी को नमस्कार करके श्री चाद मुनि ' नवस्मरण कहते हैं ॥ १ ॥

नव-नव-मङ्गल-जनकं,
नव-नव-संमोद-सन्दोहम् ।
नवनिधि-विधाननिपुणं,
क्रियते शुभदं नवस्मरणम् ॥ २ ॥

यह नवस्मरण, नवीन नवीन मङ्गल का जनक है, नवीन नवीन आनन्दराशि का दाता है, नवनिधियों के उत्पादन की अपूर्व शक्ति से युक्त है ऐसे अपूर्व प्रभावयुक्त, शुभदायक इस "नवस्मरण स्तोत्र" की रचना करते हैं ॥ २ ॥

नमो-भक्त-सुखं संपद्,
ऋद्धिः सिद्धिर्जयस्तथा ।

विजयश्चापि शान्तिश्च,
नवस्मरणमीरितम् ॥ ३ ॥

इस "नवस्मरण" में (१) नमस्काररूप मङ्गलस्मरण, (२) भक्तामररूप आनन्दस्मरण, (३) सुखस्मरण, (४) उपत्स्मरण, (५) ऋद्धि स्मरण, (६) सिद्धिस्मरण (७) जयस्मरण, (८) विजयस्मरण और (९) शातिस्मरण, इस प्रकार नौ स्मरण हैं।

---

सर्वमैत्रीकरं स्तोत्रं, सर्वथाशान्तिकारकं ।
सर्वदुःखहरं चैव, सर्वकल्याणकारकम् ४

सभी के साथ मैत्री स्थापित करने में सहायक, सभी प्रकार से शांति देने वाले, सभी प्रकार के दुःखों को हरने वाले और सभी का कल्याण करने वाले ये नव स्मरण हैं ॥ ४ ॥

कासः श्वासो ज्वरो दाहः,
कुक्षिशूलं भगन्दरम् ।
अर्शोऽजीर्ण-दृष्टिशूलं,
मूर्धशूलमरोचकः ॥५॥
अक्षिशूलं कर्णशूलं,
कण्ठरोगोजलोदरम् ।

कुष्ठ च व्याधयः सर्वे,
विनश्यन्ति न संशयः ॥६॥

इन नव स्मरणों से (१) खांसी, (२) दमा, (३) ज्वर (४) दाह-ज्वर, (५) पेट का दर्द, (६) बवासीर, (७) अजीर्ण, (८) कुक्षिशूल, (९) भगन्दर, (१०) मस्तकशूल, (११) अरुचि, (१२) आंख का दर्द, (१३) कान का दर्द, (१४) कण्ठमाला, (१५) जलोदर और (१६) कुष्ठ आदि समस्त व्याधियां नष्ट होजाती हैं, इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं है ॥ ५-६॥

एतत्प्रभावात् सिंहाद्या,
दस्यवो वैरिणस्तथा ।
दूरादेव पलायन्ते,
नवस्मरणधारिणाम् ॥ ७ ॥

घोरासु सर्वबाधासु, वेदनासु तथैव च।
एतस्य पठनादेव, सद्यो मुच्येत संकटात्८

इनके प्रभाव से सिंह आदि भयंकर प्राणी, चोर-डाकू तथा शत्रु लोग दूर से ही भाग जाते हैं। नवस्मरण धारियों का ये अणु-मात्र भी अपकार नहीं कर सकते। सभी प्रकार के भयंकर दुःखों में, सभी प्रकार की वेदनाओं में नवस्मरण के पाठ मात्र से ही मनुष्य, उनसे तत्काल मुक्त हो जाते हैं ॥ ७-८ ॥

पिशाचाद्युपसर्गाश्च,
ग्रहपीडाश्च दारुणाः।
पाठश्रवणमात्रेण,
विनश्यन्ति नृणां ध्रुवम् ॥ ६ ॥

भूत-पिशाच आदि का उपसर्ग और भयङ्कर ग्रहपीडा, इस नवस्मरण के पाठ के श्रवण मात्र से अवश्यमेव नष्ट हो जाती है ॥ ६ ॥

कायिक वाचिक पाप,

मानस चापि दुष्कृतम् ।

दुष्कृतोत्था विपत्तिश्च,

क्षय यान्ति न संशय॰ ॥ १० ॥

मानसिक, वाचिक और कायिक पाप तथा पापजनित विपत्तियां, इसके पाठ करने से तथा श्रवण मात्र से निस्सन्देह नष्ट हो जाती है ॥ १० ॥

युद्धेषु विजयप्राप्तिः,
कानन नन्दनं वनम् ।
दुःस्वप्नश्चापि सुस्वप्नो,
भवत्यस्य प्रभावतः ॥ ११ ॥

इस नवस्मरण के प्रभाव से युद्ध में विजय प्राप्त होता है, भयङ्कर वन भी नन्दनवन हो जाता है और दुःस्वप्न भी सुस्वप्न हो जाता है ॥ ११ ॥

राजद्वारे तथा युद्धे,
सभायां शत्रुसंकटे ।
उत्पाते च विवादे च,
विजयं लभते ध्रुवम् ॥ १२ ॥

राजद्वार में, युद्ध में, सभा में, शत्रुजनित विपत्तियों में, ग्रहादिजनित उत्पात में और विवाद में, इस नव स्मरण के प्रभाव से, मनुष्यों को अवश्यमेव विजय प्राप्त होता है ॥१२॥

कान्तारे च महारण्ये,
प्रान्तरे दवसकुले ।
स्थितश्च शत्रुभिश्चैव,
गृहीतस्तस्करैस्तथा ॥ १३ ॥

दवाग्नि से प्रज्वलित वन, अटवी और प्रान्तर [ दूर तक शून्य मार्ग ] में भी इसके स्मरण मात्र से रक्षा होती है, शत्रुओं और चोरों के उपद्रव से मनुष्य इसके स्मरण मात्र से मुक्त हो जाते हैं ॥१३॥

वृश्चिकैर्भुजगैश्चैव,
सूकरैः क्रोष्टुभिस्तथा ।
सिंहव्याघ्रैः समाक्रान्तो,
वने वाऽरण्यहस्तिभिः ॥१४॥

वन में वृश्चिक ( विच्छू ) सर्प, शूकर, शृगाल, सिंह, व्याघ्र और जङ्गली हाथी जिनका पीछा कर रहे हैं ऐसे मनुष्य, उन हिंसक प्राणियों के सङ्कट से इसके स्मरण मात्र से मुक्त हो जाते हैं ॥ १४ ॥

आघूर्णितो महावातैः,
स्थितः पोते महार्णवे ।

राजाऽऽज्ञप्तो वधस्थानं,
नीतः कारागृहेऽपि वा ॥१५॥

महासमुद्र में जो जहाज पर बैठे हुए हैं, और जिनका वह जहाज भयङ्कर आंधी से डूब रहा है ऐसे मनुष्य इसके स्मरण से उस आपत्ति से छूट जाते हैं। तथा जो राजा की आज्ञा से वध-स्थान में लाये गये हैं, जो जेल में रक्खे गये हैं, वहां भी इसके स्मरण से रक्षा होती है ॥ १५ ॥

पतत्सु चापि शस्त्रेषु,
संग्रामे दारुणे तथा।
अस्य स्मरणमात्रेण,
संकटान्मुच्यते नरः ॥ १६ ॥

तथा संग्राम में भयङ्कर शस्त्र वर्षा के बीच में रहे हुए मनुष्य भी इसके स्मरण मात्र से, उस सङ्कट से मुक्त हो जाते हैं ॥ १६ ॥

अशेषानुपसर्गांश्च,
महामारीकृतानपि।
रोगातङ्कभयं चैव,
समस्तं शमयेद् द्रुतम् ॥१७॥

शत्रुओं और ग्रहों से जनित समस्त उपसर्गों को, और महामारीकृत उपसर्गों को, एवं रोग और आतङ्क से उत्पन्न समस्त भयों को यह स्तोत्र शीघ्र ही शान्त कर देता है ॥ १७ ॥

उन्मादश्चित्तविक्षेपो,
मूर्च्छाऽपस्मार एव च ।
सद्यश्चैते निवर्तन्ते,
सर्वं स्मरणमात्रतः ॥१८॥

उन्माद, चित्तविक्षेप, मूर्च्छा, अपस्मार, (मिर्गी) ये सभी रोग इसके स्मरण मात्र से तत्काल ही निवृत्त हो जाते हैं ॥ १८ ॥

सर्वं पापप्रशमनं,
सर्वसिद्धिविधायकम् ।
य इदं कीर्तयेत् स्तोत्रं,
स सुखी सर्वदा भवेत् ॥१९॥

सभी पापों को दूर करने वाले, सभी प्रकार की सिद्धियों को देने वाले इस स्तोत्र का जो पाठ करता है वह सर्वदा सुखी होता है ॥ १६ ॥

अभीष्टं प्राप्नुयात् सर्वं,
धनार्थी धनसंपदम् ।
अस्य प्रभावात् प्राप्नोति,
सुखं चात्र परत्र च ॥ २० ॥

इस स्तोत्र को पढ़ने वाला अपने सभी अभीष्टों (अभिलषित वस्तुओं) को प्राप्त करता है धनार्थी धन पाता है। अधिक क्या कहा जाय, इसके प्रभाव से मनुष्य इस लोक और परलोक में सुख पाता है ॥ २० ॥

यद्‌गृहे लिखितं स्तोत्र,
भय तस्य न जायते ।
तत्रैव सकला सपत्,
स्थिरा भवति सर्वदा ॥ २१ ॥

जिसके घर मे हस्तलिखित यह स्तोत्र रहता है उसे भय नहीं होता है, और उस घर में सभी प्रकार की सम्पत्तियां सर्वदा स्थिर रहती हैं ॥ २१ ॥

मोक्षप्रदं मुमुक्षूणां,
दरिद्राणां निधिप्रदम् ।
स्तोत्रमेतद् व्याधिहरं,
ग्रहाणां शान्तिकारकम् ॥ २२ ॥

यह स्तोत्र मोक्षाभिलाषियों को मोक्ष देता है, दरिद्रों को निधि देता है, व्याधियों को दूर करता है और अशुभ ग्रहों को शान्त करता है ॥ २२ ॥

भेदे राज्ञः प्रजानां च,
दम्पत्योः प्रीतिभेदने ।
गुरौ शिष्ये च संघेषु,
मैत्रीकरणमुत्तमम् ॥ २३ ॥

यह स्तोत्र राजा और प्रजा के बीच के मतभेद को, दम्पति के प्रीतिभेद को, गुरु शिष्य के वैमनस्य को दूर करता है और सङ्घ में अटूट मैत्रीभाव स्थापित करता है ॥ २३ ॥

मानोन्नतिर्भवेल्लोके,
यशसा परिवर्धते ।
आधिपत्यं च लभते,
सर्वदा स्तोत्रपाठकः ॥२४॥

इस स्तोत्र का नित्य पाठ करने वाला सर्वत्र सम्मान पाता है, और उसके यश की ख्याति होती है, वह उत्तम आधिपत्य को प्राप्त करता है ॥ २४ ॥

एतत्प्रभावाद् भव्यानां,
सर्वसौख्यपरम्परा ।
तथा तिष्ठति मेदिन्यां,
पुत्रपौत्रादिसन्ततिः ॥ २५ ॥

इस स्तोत्र के प्रभाव से भव्यों को सौख्य परम्परा प्राप्त होती है, तथा इस स्तोत्र के के पढ़ने वाले भव्यों की पुत्र-पौत्रादि सन्तति परम्परा सुख से रहती है ॥ २५ ॥

इहलोके सुखं सिद्धिं,
मङ्गलं सर्वसंपदः ।
प्राप्य जीवः परभवे,
मोक्षं वा स्वर्गमाप्नुयात् ॥ २६ ॥

इसके स्मरण से जीव इस लोक में सुख सिद्धि, मङ्गल और सभी सम्पदाओं को प्राप्त कर परभव में मोक्ष अथवा देवलोक पाता है ॥ २६ ॥

॥ इति नवस्मरणमाहात्म्य ॥

# १ – नमस्काररूप प्रथम मङ्गलस्मरण

(१) नमो अरिहंताणं, (२) नमो सिद्धाणं, (३) नमो आयरियाणं, (४) नमो उवज्झायाणं, (५) नमो लोए सव्वसाहूणं।

१ श्री अरिहन्त भगवान को नमस्कार हो। २ श्री सिद्ध भगवान को नमस्कार हो। ३ आचार्य को नमस्कार हो। ४ उपाध्याय को नमस्कार हो। ५ लोक में वर्तमान सर्व साधु-मुनिराज को नमस्कार हो।

एसो पंचनमुक्कारो,
सव्वपावप्पणासणो।

मंगलाणं च सव्वेसिं,

पढमं हवइ मंगलं ॥ १ ॥

यह पंच नमस्कार सभी पापों का नाशक है, और सभी मङ्गलों में प्रधान मङ्गल है ॥१॥

चारित्रेषु यथाख्यातं, जयेषुकर्मणां जयः

परमेष्ठिनमस्कारस्तथा मंत्रेषु विद्यते ॥१॥

जैसे चारित्रों में यथाख्यात चारित्र और जयों में कर्मजय मुख्य हैं, वैसे ही मन्त्रों में पंच परमेष्ठिनमस्कार मन्त्र मुख्य है ॥१॥

गोत्रेषु तीर्थंकृद्गोत्रं,

यथा गन्धेषु चन्दनम् ।

परमेष्ठिनमस्कार,
स्तथा मंत्रेपु विद्यते ॥ २ ॥

जैसे गोत्रों में तीर्थङ्कर गोत्र श्रेष्ठ है गन्धों में चन्दन श्रेष्ठ है, वैसे ही मन्त्रों में, पंचपरमेष्ठि-नमस्कार श्रेष्ठ है ॥ २ ॥

एव पञ्चनमस्कारः,
सर्वपापप्रणाशनः ।
एतादृशो जगत्यस्मिन्,
मन्त्र कोऽपि न विद्यते ॥ ३ ॥

यह पंच नमस्कार सभी पापों का विनाशक है । इस जगत में इसके समान दूसरा कोई मन्त्र नहीं है ॥ ३ ॥

यशःकीर्तिं बलं लक्ष्मीं,
त्रिविधं च महोत्सवम् ।
नवं नवं प्रमोदं च,
लभते नात्र संशयः ॥ ४ ॥

इस मन्त्र को जपने वाले भक्तों को यश, कीर्ति, बल, लक्ष्मी, अनेक प्रकार के महोत्सव और नवीन २ आनन्द निस्सन्देह प्राप्त होते हैं ॥४॥

नवलक्षजपादस्य,
षट्षष्टिलक्षयोनिकाः ।
क्षपयेन्मानवः शुद्ध,
स्ततो याति परां गतिम् ॥ ५ ॥

इस नमस्कार मन्त्र के नौ लाख जाप जपने से मनुष्य चौरासी लाख योनियों को खपा कर शुद्ध हो जाता है, और परम गति को प्राप्त करता है ॥ ५ ॥

अष्टकोटिसहस्राणि,
सहस्राष्टकमेव च ।
अष्टोत्तरं चाष्टशत,
जपित्वा तीर्थंकृद् भवेत ॥ ६ ॥

आठ करोड़, आठ लाख, आठ हजार, आठ सौ आठ ( ८८८८८८८८ ) बार जप करके मनुष्य तीर्थंकर गोत्र बांधता है ॥ ६ ॥

एनं संस्मृत्य भावेन,
यत्र यत्रैव गच्छति।
तत्र तत्र भवेत् सिद्धिः,
सर्वाभीष्ट पदार्थगा ॥ ७ ॥

इस नमस्कार मन्त्र को भावपूर्वक स्मरण करके मनुष्य, जहां २ जाता है वहा २ उसके सभी अभिलषित वस्तुओं की सिद्धि होती है ॥७॥

॥इति नमस्कार रूप मङ्गल स्मरण ॥



# २—श्री वर्द्धमानभक्तामरस्तोत्रम्

आनन्द म्मरगा—

भक्तामरप्रवर—मौलि— मरिग—व्रजेषु,
ज्योति-प्रभूत-सलिलेपु सरोवरेषु।
चेतोलि- मजु—विकसत्कमलायमान,
श्री-वर्द्धमान—चरण शरण व्रजामि॥ १

भक्ति के उत्कृष्ट भाव से नमस्कार करने के लिए झुके हुए देवों के मस्तकों के मुकुटों में जडे हुए मणियों के समूहरूपी सरोवर है, उन मणिरूपी सरोवरों में मणियों की ज्योतिरूप जल भरा हुआ है। उनमें प्रभु के चरण पच वर्ण कमलवन के समान शोभित हो रहे हैं और वे भव्य जीवों के मनरूपी भ्रमरों का

आकृष्ट कर रहे हैं, ऐसे श्री महावीर स्वामी के चरणों का शरण लेता हूँ ॥१॥

आनन्द-नंदन-वनं सवनं सुखानां,
सद्भावनं शिव-पदस्य परं निदानम्।
संसार-पार-करणं करणं गुणानां,
नाथ ! त्वदीय-चरणं शरणं प्रपद्ये ॥२

हे नाथ ! आपके चरण, आनन्द के नन्दनवन हैं, सद्भाव उत्पन्न करने वाले और मोक्षपद देने वाले हैं, संसार सागर से पार उतारने वाले हैं और समग्ज्ञानादि अनेक गुणों के भंडार हैं। हे नाथ ! आपके शरणागत-वत्सल इन चरणों का शरण मै लेता हूं ॥२॥

सिद्धौषधं सकल-सिद्ध-पदं समृद्धम्,
शुद्धं विशुद्ध-सुखदं च गुणैःसमिद्धम्।

ज्ञानप्रदं शरणदं विगताऽघवृन्दं,
ध्यानास्पदं शिवपदं शिवदं प्रणौमि ॥३॥

हे प्रभु! आपके चरण, कर्मरूपी रोग के लिए सिद्ध औषध हैं, शुद्ध हैं अव्याबाध आत्मिक सुखादि को देने वाले हैं, शुभ लक्षण रूप गुणों से उज्ज्वल हैं, ज्ञान एवं अभय के दायक और विघ्नों के दूर करने वाले हैं, ऐसे ध्यान के आधारभूत कल्याणप्रद आपके मङ्गल-मय चरणों को मैं बारम्बार नमस्कार करता हूँ ॥ ३ ॥

बालो विवेक विकलो निज-बाल-भावा-
दाकाश-मान-मपि कर्तुमिव प्रवृत्तः ।
ज्ञानाऽनन्त-गुण वर्णन कर्तु-काम
काम भवामि करुणाकर! ते पुमान्न ॥४

जैसे विवेकज्ञान से रहित बालक अपने बाल भाव के कारण कूदता हुआ आकाश को भी मापने के लिए तैयार हो जाता है, उसी प्रकार हे प्रभु ! आपके आगे आपके ज्ञानादि अनन्त गुणों के गान करने के लिए मै तत्पर हुआ हूँ। हे करुणाकर ! मेरी इस धृष्टता को आप क्षमा करना ॥ ४ ॥

स्पर्शो मणिर्नयति चेन्निज-संनिधानात्-
लोहं हिरण्य-पदवी-मिति नात्र चित्रम्,
किन्तु त्वदीय-मनुचिन्तन-मेव दूरात्,
साम्यं तनोति तवसिद्धिपदे स्थितस्य ॥५

पारसमणि तो अपने स्पर्श से लोहे को सोना बनाता है परन्तु उस लोहे को पारस-मणि नहीं बना सकता, परन्तु हे प्रभु ! आप

जो बहुत दूर ( मोक्ष में ) होते हुए भी आपके ध्यान मात्र से जीव आपके समान हो जाता है यह अवश्य आश्चर्य है ॥ ५ ॥

कुन्देन्दु-हार-रमणीय-गुणान् जिनेन्द्र !,
वक्तुं न पारयति कोपि कदापि लोके
कः स्यात् समस्त भुवन स्थित-जीव राशे,
रेकैक-जीवगणनाकरणे समर्थः ? ॥६॥

हे प्रभु ! जैसे समस्त लोक के अनन्त जीव राशि की, एक एक जीव करके गणना करने में कोई समर्थ नहीं है, उसी प्रकार आपके कुन्द पुष्प के समान उज्जवल, चन्द्र के समान निर्मल, और मोतियों के हार के समान स्वच्छ गुणों के वर्णन करने में कोई भी समर्थ नहीं है ॥ ६ ॥

शक्त्या विनापि मुनिनाथ ! भवद्‌गुणानां
गाने समुद्यत-मतिर्नहि लज्जितोऽस्मि ।
मार्गेण येन गरुडस्य गतिः प्रसिद्धा,
तेनैव किं न विहगस्य शिशुः प्रयाति ? ॥७

हे मुनिनाथ ! आपके गुणों के वर्णन करने में मैं समर्थ नहीं हूँ, तो भी इसके लिए उद्यत होरहा हूँ, इसमें मुझे लज्जा नहीं है क्योंकि जिस मार्ग से पक्षिराज गरुड़ उड़ता है उस मार्ग से क्या पक्षी का बच्चा नहीं उड़ता ? अर्थात् उसी मार्ग से उड़ता है ॥ ७ ॥

त्वद्वाक्सुधासुरुचिरेव विभो ! बलान्मां,
वक्तुं प्रवर्त्तयति नाथ ! भवद्‌गुणानाम् ।

यद्वर्त्ते जलनिधिस्त्तरलैस्तरङ्गै-,
स्तत्रास्ति चन्द्रकिरणादय एव हेतु ॥८॥

जैसे पूर्णिमा के दिन उगते हुए चन्द्रमा की किरणों के प्रभाव से समुद्र की चचल तरगें उछलने लगती है, उसी प्रकार, हे प्रभु ! आपकी अमृतमयी वाणी, आपके ज्ञानादि गुणों के वर्णन करने के लिए मुझे, बलपूर्वक प्रेरित करती है ॥ ८ ॥

अज्ञान-मोह-निकर भगवन् ! हृदिस्थ,
हन्तुं प्रभु प्रवचन भवदीयमेव ।
गाढं स्थिर चिरतर निमिर दरीस्थ,
हन्तुं प्रभु सुरुचिरा रुचिरेव नान्यत् ॥९॥

जैसे बहुत काल से गुफा में स्थित अन्धकार को दूर करने के लिए मणि के प्रकाश के अतिरिक्त कोई दूसरा साधन नहीं है, उसी प्रकार हे भगवन ! अनादिकाल से हृदय में स्थित अज्ञान और मोह के समूहरूप आवरण जनित गाढ़ अन्धकार को दूर करने में आपके प्रवचनरूपी प्रकाश ही एक समर्थ है ॥६॥

वाक्यं प्रमाण-नय रीति-गुणै-विहीनं,
निर्भूषणं यदपि बोधिद ! मामकीनम् ।
स्यादेव देव-नर-लोक-हिताय युष्मत्-
संगाद् यथा भवति शुक्ति-गतोद बिंदुः ॥१०

हे बोधिदाता भगवन्, मेरी वाणी यद्यपि प्रमाण, नय, काव्यरीति और काव्यगुणों से

रहित होने के कारण अलंकार रहित है तो भी उस वाणी का प्रयोग मैंने आपकी स्तुति के निमित्त किया है, अतएव वह देव और मनुष्य आदि सभी प्राणियों के लिए अवश्य हित-कारक बनेगी, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है, जैसे कि स्वाति नक्षत्र में तुच्छ भी पानी की बून्द सीप में पड़नेसे मोती बन जाती है ॥१०॥

आस्तां तव स्तुति-कथा मनसोऽप्यगम्या,
नामापि ते त्वयि पर कुरुते-नुरागम् ।
जम्बीर-मस्तु खलु दूरतरेपि देव !
नामापि तस्य कुरुते रसना रसालाम् ॥११

हे प्रभु ! जैसे दूर पड़ा हुआ भी नींबू मात्र स्मरण करने से मुंह में पानी लाता है और

अपने रस का स्वाद कराता है. उसी प्रकार आपके कल्याणकारी नाम का जप करने वाले के हृदय में, आपके नाम का उच्चारण आपके अपूर्व महिमायुक्त गुणों के प्रति भक्तिभाव का रस उत्पन्न करता है ॥ ११ ॥

नाना-मणि-प्रचुर-कांचन-रत्न-रम्यं,
स्वीयं प्रयच्छति पदं जनकः सुताय ।
त्वद्-ध्यान-मेव जिनदेव ! पदं त्वदीयं,
भव्याय नित्य-सुखदं प्रकटा-करोति ॥१२॥

पिता अपने पुत्र को मणि, रत्न और सुवर्ण आदि मूल्यवान धन सम्पत्ति से युक्त अपना पद देता है अर्थात् अपना अधिकारी बनाता है, परन्तु हे जिनेश्वर ! आपका ध्यान तो भव्य

जीवों को नित्य सुखदाई अविनाशी मोक्षपद देता है जोकि अविनश्वर होने के कारण शाश्वत है। अतएव हे भगवन ! पिता के द्वारा दी गई सम्पत्ति की अपेक्षा आपके ध्यान के द्वारा दी गई सम्पत्ति अनन्तगुण बहुमूल्य है ॥ १२ ॥

ज्ञानाद्यनन्त-गुण-गौरवपूर्ण-सिन्धुं,
बन्धु भवन्त-मपहाय पर क इच्छेत् ?।
प्राज्य प्रलम्य भुवन-त्रितयस्य राज्यं,
कः कामयेत किल किंकरता-मबुद्धिः ॥१३॥

हे प्रभु ! आप ज्ञानादि अनन्त गुणों के समुद्र है, संसार के अशरण जीवों के शरण-रूप है। दया के सिन्धु है, जगत के निष्कारण बन्धु है, ऐसे आपको छोड़ कर दूसरे को

चाहना कौन करे ? क्योंकि कौन ऐसा मूर्ख होगा कि जो त्रिभुवन का राज्य मिलने पर भी उसको छोड़ कर दासता की इच्छा करे ? अर्थात् कोई भी इच्छा नहीं कर सकता है ॥१३

त्वद्-गात्रता-परिणताः परमाणवोऽपि,
सर्वोत्तमा निरुपमाः सुषमा भवन्ति ।
लब्ध्वा शरण्य ! शरणं चरणं जनास्ते,
सिद्धा भवेयुरिति नाथ ! किमत्र चित्रम्
॥१४॥

हे जिनेन्द्र ! आपके शरीररूप में परिणित हुए जड़ परमाणु भी सुन्दर एवम् सर्वोत्तम शोभाशाली बन जाते हैं, तो फिर हे प्रभु ! कोई पुरुष आपके चरणों का शरण गह कर

सिद्ध पद को प्राप्त करे उसमें क्या आश्चर्य ॥ १४ ॥

कश्चण्डकौशिक-समंभव-सिन्धुपारं,
नेता सुदर्शन-समं च जगत्त्रयेपि ।
हे नाथ ! तत् कथय ते चरणाम्बुजस्य,
येनोपमा गुणलवेन घटेत लोके ॥१५॥

विषय विष वाले, दृष्टिविष चण्डकौशिक सर्प जैसे अधम को, और सुदर्शनसेठ जैसे शीलवान् उत्तम पुरुष के भेदभाव बिना सम-रूप से भवसिन्धु पार कराने वाला आपके अतिरिक्त दूसरा कोई नहीं है। तो फिर हे नाथ! आप ही कहें कि आपके चरण कमलों की उपमा किस वस्तु से दी जाय? ॥१५॥

लोकोत्तरं सकलमंगल मोद-कन्दं,
स्यन्दंवचो-मृत रसस्य जग त्यमन्दम् ।
स्वर्गा-पवर्ग-सुखदं भव-दास्य-च्छन्दं,
दृष्ट्वामुदं भजति भव्य चकोर-वृन्दम्॥१६॥

हे प्रभु ! सभी लोकों में उत्तम तथा सभी प्रकार से मङ्गलकारी और आनन्ददायक ऐसा आपका मुखरूपी चन्द्र मण्डल कि जिसमें से आनन्द मङ्गल के धाम समवरण में देशना रूपी अमृत रस का झरना झरता है। देवलोक और मोक्ष के सुख को देने वाले ऐसे आपके मुख चन्द्र को देख कर चकोर पक्षीरूपी भव्य जीव सर्वदा आनन्दमग्न होते है। ॥१६॥

भ्रान्त्यापि भद्र-मुदित भवदीय नाम,
सिद्ध-विधायि भगवन् ! सुकृतानि सूतें।
अज्ञानतोपि पतित सितखड-खडम् ,
धत्ते मुखे मधुरिमाण-मखड-मेव ॥१७॥

जैसे अनजान में भी मुंह मे पड़ा मिश्री का टुकड़ा अखंड मिठास को देता है अर्थात सम्पूर्ण मुंह को मीठा बना देता है, इसी प्रकार हे प्रभु ! कल्याणकारी आपके नाम का उच्चारण यदि कोई भूल से भी करे तो वह पुन सम्पत्ति और पुण्य को उत्पन्न करता है, इसमें सन्देह की कोई सम्भावना नहीं ॥ १७ ॥

यो मस्तक नमयते जिन ! तेंघ्रिपद्मे
सर्वर्द्धि-सिद्धि-निचयः श्रयते तमेव।

तीर्थंकरः शुभङ्करः प्रविभूय मोयं,
स्थानं प्रयातिपरमं ध्रुव-नित्य शुद्धम्॥१८॥

हे प्रभु ! जो जीव नतमस्तक होकर आपके चरणकमलों में नमस्कार करता है उसको इस जगत में सभी प्रकार की ऋद्धि सिद्धि मिलती है। इतना ही नहीं बल्कि नमस्कार करने वाला जीव, उस नमस्कार के फलस्वरूप पुण्य के उदय से क्रमशः तीर्थङ्कर होकर जगत् कल्याण करने वाला हो जाता है और शाश्वत मोक्ष पद को प्राप्त करता है ॥१८॥

पृच्छामि नाथ-मधुना मुनिनाथ ! नित्यं,
प्राप्ता त्वया तरणतारणता हि कस्मात् ?।

सा नोत्तरं वितनुते त्वमपि प्रयात—,
स्तद् ब्रूहि कोऽस्ति परितोष-करस्तृतीयः
॥१९॥

हे मुनिनाथ! मैं इस नौका को नित्य पूछता हूँ कि हे नाव! यह तरने और तारने की कला तूने कहां से सीखी? परन्तु नौका तो कुछ उत्तर देती नहीं और आप भी निर्वाण प्राप्त कर सिद्धगति में विराज रहे हैं, तो हे प्रभु! आप ही कहो कि इस प्रश्न का सन्तोषकारक उत्तर देने वाला तीसरा कौन है? अर्थात् सुगुरु के अतिरिक्त कोई भी उत्तर देने में कोई भी समर्थ नहीं है।

पीयूष मत्र निज जीवन-सार-हेतु,
पीत्वानुवन्ति मनुजास्तनमात्रनाथ।

स्याद्वाद-सुन्दर-रसं भवतस्तु वाचं,
पीत्वा प्रयान्ति सुतरा-मजरा मरत्वम् ॥२०

हे नाथ ! इस लोक में मनुष्य यदि अमृत का पान करता है तो वह उसके प्रभाव से निश्चय दीर्घजीविता को प्राप्त करता है, जिसका कोई महत्व नहीं ! परन्तु जो भव्य आपकी अमृतमयी स्याद्वाद वाणी के रस का पान करता है वह तो सहज में ही अजर, अमर मोक्षपद को प्राप्त करता है ॥ २० ॥

चक्री यथा विपुल-चक्र-बला-दखंडं,
भूमंडलं प्रभुतया समलं-करोति ।
रत्नत्रयेण मुनिनाथ ! तथा पृथिव्यां,
जैनेन्द्र-शासन-परान् भविनो विधत्से॥२१॥

जैसे चक्रवर्ती अपने प्रधान अस्त्र चक्र रत्न के द्वारा छः खण्डों को जीत कर उन पर आधिपत्य स्थापित करता है उसी प्रकार हे मुनिनाथ ! आप भी अपने सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन और सम्यक्चारित्ररूप रत्नत्रयरूपी चक्र के प्रभाव से मिथ्यात्व को दूर कर भव्य जीवों को जैन शासन के वशवर्ती बनाते हैं ॥ २१ ॥

कालस्य मान-मखिलं शशि भास्कराभ्यां,
पक्ष-द्वयेन गगने गमनं खगानाम् ।
तद्वद् भवानपि भवाद् भगवन् ! जनानां,
ज्ञानक्रियोभयवशादिहमुक्तिमाह: ॥२२॥

जैसे दिन रात्रिरूपी काल का मान इस जगह में चन्द्र और सूर्य से होता है, जैसे

पक्षियों का आकाश मे गमन दोनों पांखों से होता है, उसी प्रकार हे भगवान् ! आपने इस संसार से जीवों की मुक्ति का उपाय, ज्ञान और क्रिया इन दोनों को कहा है ॥ २२ ॥

अनादिकं हृदि-गतं विषमं विषाक्तम् ,
संसार-कानन-परिभ्रमैक हेतुम् ।
मिथ्यात्व-दोष-मखिलं मलिनस्वरूप,
क्षिप्रं प्रणाशयति ते विमलःप्रभावः ।२३॥

हे प्रभु ! यह मिथ्यात्व दोष, जोकि अनादि है, प्राणियों के हृदय के भीतर जिसका निवास है, जो विषम अर्थात् भयङ्कर है, राग द्वेषादि रूप महाविषयों से जो भावित है, संसाररूपी भयानक अटवी में जिसके कारण जीव निरन्तर परिभ्रमण कर रहे हैं और जिसका स्वरूप स्व-

मारत मलिन है, ऐसे इस मिथ्यात्व दोष को आपका निर्मल स्वभाव क्षणमात्र में समूल नष्ट कर देता है ॥ २३ ॥

प्रमादिका विषय-मोह-वश गता ये,
कर्तव्यमार्गविमुखा· कुमतिप्रसक्ता.।
अज्ञानिनो विषय-घूर्णित-मानसाश्च,
सन्मार्गमानयति.तान् भवत प्रभाव. ॥२

हे नाथ। इस ससार में जो जीव प्रमादी, विषयी, मोह के वशीभूत होने से कर्त्तव्य विमुख होकर जीवन व्यतीत करते है, पापियों की सङ्गति से जो उन्मार्गगामी हो गये है, जिन्हें ज्ञान का लेश भी नहीं है, जिनका मन विषयरूपी सुरापान से घूम रहा है, ऐसे जीवों

की समानता चिन्तामणि आदि कभी नहीं कर सकते ! आप तो अनुपम हैं ॥ २६ ॥

ध्वान्तं न याति निकटे रवि-मंडलस्य,
चिन्तामणेश्च सविधे खलु दुःखलेशः ।
रागादि-दोष-निचया भगवं-स्तथैव,
नो यान्ति किंचिदपि देव ! भवत्समीपे ॥२

जैसे सूर्यमण्डल के समीप अंधकार नहीं जा सकता, चिंतामणि के समीप दुःख का अंश मात्र भी नहीं जा सकता, उसी प्रकार हे भगवान् ! राग-द्वेष आदि अठारह दोषों में से एक भी दोष आपके पास नहीं आ सकता ॥ २७ ॥

शीतांशुमण्डल-जला-मृत-फेनपुंज,
प्रोत्फुल्लितेप्सितसुपुष्पविशालकुंजम् ।
धर्मं निरूप्य परमं खलु दुःखभंज,
नित्यं विकासयसिभव्यट ! भव्यकंजम्॥२८

हे प्रभु ! आपने जिस धर्म का उपदेश दिया है वह तो निश्चय ही सकल दुःखों का नाशक है, चन्द्र मण्डल, जल, अमृत और फेन पुञ्ज के समान निर्मल और शान्तिप्रद है, मनोरथ-रूप मनोहर पुष्पों का विशाल लता मण्डप है। ऐसे परम मनोहर धर्म का भव्यों के हितार्थ प्ररूपण किया है। तथा हे कल्याणकारक ! आप सूर्य के समान भव्यरूपी कमलों को नित्य प्रफुल्लित करते हैं, इसी कारण उनके हृदय-

कोशस्थित सद्भावरूपी सुवास से समस्त दिङ्मण्डल सुगन्धित होरहा है ॥ २८ ॥

दूरस्थितोपि सितरश्मि-रत्नं स्वकीयैः,
शुभ्रैर्विकासिकिरणैः सुविकासभावम् ।
अन्तर्गतं वितनुते किल कैरवाणां,
तद्वद्जिनेन्द्र ! गुणराशिरयं जनानाम् । २९

जैसे दूर में रहा हुआ चन्द्रमा अपनी किरणों के प्रभाव से, सरोवरों में उगे हुए कैरव-समूह ( रात्रि विकासी कमलों ) के अंतस्तल को विकासित करता है उसी प्रकार हे जिनेन्द्र ! आप भी अपने उज्ज्वल गुणों के प्रभाव से भव्यजनों के हृदयरूपी कमलों को विकसित करता है, अर्थात् आपके अनुपम

गुण के महात्म्य श्रवण से भव्यों का हृदय आनंदित हो जाता है ॥ २९ ॥

शीतांशु-रश्मि निकर प्रसरानुपगाद्,
यच्चन्द्रकान्त-मणय परित द्रवन्ति ।
तद्-वत्-त्वदीय महिम श्रवणेनभव्याः,
शान्ताः प्रवृद्धकरुणा द्रविता भवन्ति॥ ३०

हे प्रभु ! जैसे चन्द्रमा के शीतल किरणोंकी प्रभा से पृथ्वी पर ही हुई चन्द्रकांत मणियां द्रवित होती है अर्थात् पिघलाती है उसी प्रकार आपकी अनुपम महिमा के सुनने से, भव्योंके हृदय में से दया और अहिंसा का झरना झरने लगता है ॥ ३० ॥

दु:ख-प्रधान-शिव-वर्जित-हीयमाने,
काले सदा विषय-जाल-महा-कराले।
भव्या भवत्प्रवचनं शिवदं जिनेन्द्र!
पीत्वात्मशान्तिमुपयान्तिनितान्तशुद्धाम्
॥२१॥

हे प्रभु! अवसर्पिणी के इस विषम पंचम काल में जीव मोक्ष नहीं प्राप्त कर सकते। इस काल में दु:ख के भाव बढ़ रहे हैं, आयु और बल का ह्रास होरहा है, ऐसे इस दुष्षम पञ्चम आरा में भी भव्यजन, शिवसुख के देने वाले अमृत समान आपके वचन का अस्वाद न करके परम आत्म शान्ति को प्राप्त करते हैं २१॥

षट्कायनाथ ! मुनिनाथ ! गुणाधिनाथ !
देवाधिनाथ ! भविनाथ ! शुभैकनाथ ! ।
अस्मान् प्रबोधय जिनाधिप ! दूरतोपि,
किंनोस्मितानि कुरुते कुमुदानिचन्द्रः ?
॥३२॥

हे षट्जीवनिकायों के नाथ ! हे मुनिश्वर ! हे केवलज्ञान केवलदर्शन आदि अनन्त गुणों के धारक ! हे देवाधिदेव ! हे भव्यों के हित विधायक ! हे जीवमात्र के कल्याणकारक जिनेन्द्र भगवान ! आप बहुत दूर सिद्धिस्थान में विराज रहे हैं, तो भी आप कृपा करके ज्ञान रस के प्रवाह से हमारे हृदयकमलों को प्रफुल्लित करें। यह हमारी प्रार्थना अनुचित नहीं है, क्योंकि दूर में रहा हुआ चन्द्रमा भी तो कुमुदों को विकसित करता है ॥ ३२ ॥

वृक्षोऽपि शोकरहितो भवदाश्रयेण,
जातस्ततः स यदशोक इति प्रसिद्धः ।
भव्याः पुनर्जिन ! भवच्चरणाश्रयेण,
किंनाम कर्मरहिता न भवन्त्यशोकाः ?
॥२३॥

हे प्रभु ! कंकेलि नामक वृक्ष, आपके संसर्ग से शोकरहित होकर जगत में अशोक नाम से प्रसिद्ध हुआ, तो फिर हे नाथ ! भव्य जीव आपके चरणों का आश्रय लेकर कर्मरहित हो अशोक ( शोकरहित ) अवस्था को प्राप्त करें, इसमें आश्चर्य ही क्या ? ॥ २३ ॥

सिंहासने मणिमये परिभासमानं,
नाथं निरीक्ष्य किल सन्दिहते विधिज्ञाः ।

इन्दुः किमेष ? नहि यत् स कलङ्कः,
किं वा रविर्न स तु चण्डतरप्रकाशः ? ॥३४॥

हे नाथ ! समवशरण में मणिरत्नजटित सिंहासन पर विराजमान तथा तेज के पुञ्जरूप आपको देख कर तत्व जिज्ञासु बुद्धिमान पुरुष आपके स्वरूप के निर्णय में शङ्काशील होते हैं और वे तर्क करते हैं क्या ये चन्द्रमा है ? नहीं, क्योंकि चन्द्रमा तो कलङ्कयुक्त है, तो क्या ये सूर्य है ? नहीं, क्योंकि सूर्य का ताप तो अतिशय प्रचण्ड होता है परन्तु ये तो अतिशय शीतल हैं ॥३४॥

पुञ्ज-स्त्विषा-मिति पुरानिरणायि पश्चाद्-,
व्यक्ताकृति-स्तनुधरोय-मिति प्रवुद्धैः ।

भव्यैः पुमानिति पुनः प्रशम-स्वभावः,
कारुण्य राशि रिति वीरजिनःक्रमेण॥२५॥

हे प्रभु! इस प्रकार संशय करने के बाद, बुद्धिमान भव्य जनों ने आपके स्वरूप के विषय में प्रथम यह निर्णय किया कि यह कोई तेज पुञ्ज है। फिर कुछ आगे बढ़ कर आकार के स्पष्ट दर्शन से उन्हें यह विश्वास हुआ कि ये कोई देहधारी पुरुष है, और कुछ आगे जाने पर उन्हे ज्ञात हुआ कि ये शान्त स्वभाव वाले कोई महान् पुरुष हैं। फिर अधिक समीप जाने पर उन्हें ज्ञान हुआ कि ये तो कोई दूसरे नहीं हैं किन्तु करुणा के सागर वीर जिनेश्वर भगवान् हैं ॥२५॥

देवै-रचित्त कुसुम-प्रकरस्य वृष्ट्या,
दिङ् मडल सुरभित भवतोतिशेषात् ।
स्याद्वाद-चारु-रचना-वचना-वलीना,
वृष्ट्या भवन्ति भविन प्रशमे निमग्ना॰
॥३८॥

समवसरण में हे प्रभु ! आपकी अतिशय महिमा से प्रेरित होकर देवगण अचित्त पुष्पो की वृष्टि करते है जिससे दसो दिशाये (दिग्मण्डल) सुगंधित हो जाती है, वातावरण नितान्त प्रशान्त हो जाता है, और फिर आपकी अनेकान्तमयी प्रशस्त दिव्य वाणी की वृष्टि होती है, उससे भव्यजीव शान्ति के सागर मे निमग्न होकर अपूर्व आनन्द का अनुभव करते है ॥३८॥

लोकोत्तरा सकल-जीव वचो-विलासा,
पीयूषवत्-परिणता भवदीय-भाषा ।
सर्वर्द्धि-सिद्धि-गुणवृद्धि-विधान-दक्षा,
साक्षात्तनोति कुशलं सकलं सुलक्षा ॥३७

हे भगवन् ! आपकी देशना समस्त जीवों की अपनी अपनी भाषा में परिणित हो जाती हैं। वह अमृत के समान मधुर और आकर्षक है, कल्याणकारिणी है, सिद्धि और शान्ति आदि अनुपम गुणरत्नों को देने वाली है, तथा सम्पूर्ण कुशल को देने वाली है ॥ ३७ ॥

गोक्षीर-नीर-शशि-कुन्द-तुषार-हार-,
शुक्लै-र्वियद्-विलसितैःशुभ-चामरौघैः ।

ध्यान सितं तव विभो ! विनिवेद्यते यत्,
सर्वज्ञता तदनु कर्म-समूल-नाशः ॥३८॥

- हे प्रभु ! गाय का दूध, निर्मल जल, कुन्द पुष्प, हिम ( बरफ ) और मोती के हार के समान उज्जवल जो स्वच्छ चामर आपके ऊपर ढोरे जारहे हैं वे आपके शुक्ल ध्यान को सूचित करते हैं और शुक्ल ध्यान से सर्वज्ञता आती है, सर्वज्ञता से सकल कर्मों का नाश होता है इन बातों के सूचक हैं ॥३८॥

आखडलै रवनि-मडल-मागतै-स्तै-,
र्भामडल तव नुत मुनिमडलैश्च ।
मोहा-न्धकार-परिहार कर-जीनेन्द्र,
तुल्य कथ भवति तद् रविमडलेन॥३९॥

हे नाथ ! पृथ्वी पर देवलोक से उतर कर आये हुए इन्द्रगण और पृथ्वी पर रहने वाले मुनिगण आपके भामण्डल की स्तुति करते हैं और कहते हैं कि-हे जिनेन्द्र ! आपका भामण्डल द्रव्य अन्धकार का विनाशक तो है ही परन्तु साथ मे मोहरूपी भाव अन्धकार का भी विनाशक है, और सूर्य तो मात्र द्रव्यरूप अन्धकार का ही विनाशक है, अतएव आपके भामण्डल की तुलना सूर्य कभी नहीं कर सकता ? ॥ ३६ ॥

यत्कर्म-वृन्द सुभटं विकटं विजेता,
लोकत्रय-प्रभु-रसा-वतिशेष-धारो।
तस्मा-ज्जिनेन्द्र-सरणिं शरणीकुरुध्वं,
भव्या !इतिध्वनतिखेकिलदुंदुभिस्ते॥४०

हे नाथ! आपके अतिशय प्रभाव के कारण आकाश में जो दुंदुभि नाद होता है, वह दुन्दुभि नाद निश्चय ही यह कहता है कि-हे भव्य जीवों! इस विकट कर्म समूह रूपी शत्रुओं को जीतने वाले, तीन लोक के नाथ, चौंतीस अतिशयों के धारक जिनेन्द्र भगवान जो मार्ग बतलाते है उस मार्ग का अवलम्बन करो ॥४०॥

अत्युज्ज्वल विजित-शारद-चन्द्र-बिम्ब,
समोदक सकल-मंगल-मंजु-कन्दम्।
छत्रत्रय तव निवेदयते जिनेन्द्र!,
रत्नत्रय प्रभुपद शिवद ददाति ॥४१॥

हे जिनेन्द्र! समवसरण में आपके ऊपर जो उज्ज्वल तीन छत्र तने हुए है, जिनकी प्रभा

दिव्यं प्रभाव मवलोक्य सुरादयस्ते,
पीयूष-सार-वचनानि निशम्य सम्यक्।
आनन्द - वारिधि- तरङ्ग-निमग्न-चित्ता-,
स्त्वद्वर्णनाक्षमतया प्रणमन्ति भावात्
॥४४॥

हे प्रभु! भवनपति, व्यन्तर, ज्योतिषी और वैमानिक देव आदि, आपके दिव्य प्रभाव को देख कर, और आपकी अमृतमयी वाणी को सुन कर आनन्द सागर की तरङ्गों में अपने चित्त को निमग्न कर देते हैं, और आपके अनुपम गुणों को वर्णन करने में असमर्थ हो, आन्तरिक भक्तिभाव के आवेश से आपको वारम्वार नमस्कार करते है ॥४४॥

तुभ्य नमः सकल-मगल-कारकाय,
तुभ्य नमः सकल-निर्वृति-दायकाय
तुभ्य नमः सकल-कर्म-विनाशकाय,
तुभ्य नमः सकल-तत्त्व-निरूपकाय ॥४५

हे प्रभु ! समस्त मङ्गलों के कारक आपको नमस्कार हो, सभी प्रकार के सुख शान्ति देने वाले आपको नमस्कार हो, ज्ञानावरणीय आदि आठ कर्मों के विनाशक आपको नमस्कार हो, और समस्त तत्वों के प्ररूपक आपको नमस्कार हो ॥४५॥

तुभ्य नमः सकल-जीव-दया पराय,
तुभ्यं नम शिवद-शासन-भास्कराय ।

तुभ्यं नमः सकल-लोक-शुभंकराय,
तुभ्यं नमः सततमस्तु जिनेश्वराय ॥४६॥

हे भगवान् ! सकल लोकवर्ती जीवों को अभय देने वाले आपको नमस्कार हो, मोक्षपद को प्राप्त करने वाले और शासन के सूर्य समान आपको नमस्कार हो, प्राणिमात्र के हित कारक आपको नमस्कार हो। हे दयानिधि जिनेन्द्र आपको सर्वदा नमस्कार हो ॥४६॥

रक्षः-पिशाच-निकरै-रदयो-पसृष्टं,
दुर्वृत्त-दुष्ट-खल-सृष्ट-विसृष्ट-मुष्टम् ।
दारिद्र्य-दुःख-गद-जाल-विशाल-कष्टं,
नष्टं भवत्यखिल-माशु भवस्प्रभावात्
॥ ४७ ॥

हे नाथ! राक्षस और पिशाच के उपसर्ग दुष्ट जनों की मूँठ दुख दारिद्र्य नाना प्रकार के रोग, शोक और भयङ्कर कष्ट आदि सभी आपके प्रभाव से नष्ट हो जाते हैं ॥४७॥

चौराग्नि-सिंह-गज-पन्नग-दुष्ट-दाव—,
हिंस्रप्रचार-खल-बन्धन-दुर्ग-भूमौ।
सर्वं भयं भयकरं प्रणिहन्ति नाथ!
त्वद्ध्यानमात्रमखिलं भुवनत्रयेऽस्मिन्
॥ ४८ ॥

चोर, शत्रु, सिंह, हाथी, सर्प, दावानल और हिंसक प्राणियों के संचार से, तथा दुष्ट मनुष्यों के द्वारा होने वाले बन्धन के भय से जो भूमि अत्यन्त दुर्गम है, ऐसी भूमि में भी हे

नाथ! आपका ध्यान धरने से मनुष्य सभी प्रकार की विपत्तियों से उभर (बच) जाता है, क्योंकि आपका ध्यान सभी विपत्तियों को दूर भगा देता है। इसलिए आपका ध्यान त्रिभुवन में सर्वश्रेष्ठ है ॥ ४८ ॥

सिंहो-रग-प्रखर-सूकर-हिंस्रजालै—,
व्याप्ता-टवी विकट-लुण्टक-कण्ट-नालैः।
सर्वर्त्तु-पुष्प-फल-पल्लव-शोभमाना,
सा नन्दनं भवति ते स्मरणाज्जिनेन्द्र !
॥ ४९ ॥

हे जिनेन्द्र! सिंह सर्प अत्यन्त तीखे दांत वाले शूकर तथा अन्य हिंसक प्राणियों के निवास स्थान होने से विकराल, चोर, डाकू

आदि का निवासस्थान होने से भयानक, और तीक्ष्ण काँटों से व्याप्त होने के कारण अत्यन्त दुर्गम जो अटवी है वह भी, आपके स्मरण मात्र से सभी ऋतुओं के पत्र, पुष्प और फलों से सम्पन्न होकर नन्दन वन के समान आनन्ददायक हो जाती है ॥ ४९ ॥

घोर-तिघोर-विकटे सुभटेऽतिकष्टे,
अष्टे चले त्रिविध दुःख-शतै र्विशिष्टे।
शस्त्राहति प्रविचलद्रुधिरप्रवाहे,
युद्धे तनोति तवनाम विशुद्ध-शान्तिम्
॥ ५० ॥

हे प्रभु दोनों पक्षों के लिए महाकष्टकारी दारुण युद्ध जहां होरहा है शत्रु के त्रास से और क्षुधा, पिपासा आदि से व्याकुल होकर सैनिक जहां से भाग रहे हैं, जहां पर शस्त्र के आघातसे आहत योद्धाओंके शरीरसे निरन्तर प्रबल शोणित प्रवाह वह रहा है, ऐसे घोर संग्राम में भी आपका नाम स्मरण भव्य जीवों को शांति देता है ॥ ५० ॥

सर्वर्द्धि-सिद्धद-मिदं परमं पवित्रं,
स्तोत्रं च यः पठति वीर-जिने-श्वरस्य ।
चिन्तामणिः सुरतरुः सकलार्थसिद्धिः,
संसेवितुं तमनुकूलयितुं समेति ॥ ५१ ॥

श्री वीर जिनेश्वर भगवान के परम पवित्र सर्वदा ऋद्धि सिद्धि के देने वाले इस स्तोत्र को जो मनुष्य भक्तिभावपूर्वक पढेगा उसकी प्रसन्नता के निमित्त, चिन्तामणिरत्न, कल्प वृक्ष और अनेक प्रकार की सिद्धिया उसकी सेवा मे सर्वदा उपस्थित रहेगी, अर्थात इस स्तोत्र के पढने से इह लोक सम्बन्धी सभी सिद्धिया प्राप्त होती हैं और परम्परा से वह मोक्ष का भागी बनता है ॥ ५१ ॥

श्री-वर्द्धमान-शुभनाम-गुणा-नुबद्धा,
शुद्धा विशुद्ध गुण-पुष्प-सुकीर्ति-गन्धाम्
यो घासीलाल-रचिता स्तुति-मजु-माला,
कठे बिभर्ति खलु त समुपैति लक्ष्मीः ॥

॥ इतिश्री जैनाचार्य -जैनधर्मदिवाकर-
पूज्यश्री घासीलालजी महाराज विरचितं
श्रीवर्द्धमान भक्तामरस्तोत्रं सम्पूर्णम् ॥

श्री वर्धमान प्रभु के शुभ नामरूपी सूत में उनके शुद्ध, निर्मल गुणरूपी फूलों को गूथ कर कीर्तिरूपी सुगन्धि से परिपूर्ण पूज्य श्री घासीलालजी महाराज द्वारा रचित इस स्तुति रूपी सुन्दर माला को जो भव्य जीव अपने कण्ठ में धारण करेगा उसको त्रिभुवन की द्रव्य और भावलक्ष्मी स्वयं उपस्थित होकर वरेगी ॥ ५२ ॥

॥ इति श्री जैनाचार्य-जैनधर्मदिवाकर पूज्य
श्री-घासीलालजी-महाराज-विरचित
श्री-भक्तामर स्तोत्र का हिन्दी
भाषानुवाद सम्पूर्ण ॥

# (३) अथ सुखस्मरण

सुखमूल गणधरं, वर्धमानानुयायिनम् ।
द्वादशाङ्गधरं नित्यं, वन्दे तं गौतमप्रभुम्
॥ १ ॥

श्री वर्धमान प्रभु के अनुयायी द्वादशाङ्ग के धारक सुख के मूल श्री गौतमस्वामी को नित्य नमस्कार करता हूँ ॥ १ ॥

यस्य स्मरणमात्रेण, सर्वलब्धिः प्रजायते ।
ऋद्धिः सिद्धिः समृद्धिश्च, वन्दे तं गौतम
॥ प्रभुम् ॥२॥

जिनके स्मरण मात्र से सभी प्रकार की लब्धि ऋद्धि सिद्धि और समृद्धि भव्य जीवों को मिलती है, उन महाप्रभावशाली श्री गौतम स्वामी को नित्य नमस्कार करता हूँ ॥२॥

नेतारं सर्वसंघस्य, जेतारं कर्मवैरिणाम् ।
त्रातारं सर्वजीवानां, वन्दे तं गौतमं
प्रभुम् ॥३॥

समस्त सङ्घ के नेता कर्म शत्रुओं को जीतने वाले और सभी जीवों के रक्षक श्री गौतमस्वामी को नमस्कार करता हूँ ॥ ३ ॥

तनयं वसुभूतेश्च, पृथिव्या अङ्गजातकम् ।
दिव्यज्योतिर्धरं दिव्य,- रूपलावण्य-
संयुतम् ॥४॥

दिव्यसंहननंचैवदिव्यसंस्थानशोभितम् ।
दिव्यर्द्धिं दिव्यलेश्यं च, वन्दे तं गोतमं
प्रभुम् ॥५॥

वसुभूति के पुत्र पृथ्वीमाता के अङ्गजात दिव्यज्योति के धारक दिव्यरूपलावण्य से संयुक्त, दिव्यसंहनन धारी, दिव्य संस्थान से सुशोभित और दिव्य ऋद्धि एवं दिव्य लेश्या-वाले श्री गौतमस्वामी को मैं नमस्कार करता हूँ ॥४-५॥

दिव्यप्रभावसंपन्नं, दिव्यतेजः समर्चितम्
दिव्यलब्धिधरं दिव्य, वन्दे तं गौतमं प्रभुम् ॥६॥

दिव्य प्रभाव से सम्पन्न, दिव्य तेज से युक्त, दिव्यलब्धिधारी ऐसे श्री गौतमस्वामी को नमस्कार करता हूँ ॥ ६ ॥

चतुर्ज्ञानधरं शुद्धं, विद्याचरणपारगम् ।
धारकं सर्वपूर्वस्य, वन्दे तं गौतमं प्रभुम् ७

चार ज्ञान के धारक, विद्या और चारित्र में पारङ्गत, सकल ( चौदह ) पूर्वों के धारण करने वाले ऐसे विशुद्ध गौतमस्वामी को 'नमस्कार करता हूँ ॥ ७ ॥

गोशब्दात् कामधेनुत्वं,
तकारात् तरुतुल्यता ।
मकारान्मणिसाम्यं च,
ज्ञायते गौतमप्रभोः ॥ ८ ॥

गौतम प्रभु के 'गौतम' इस नाम के अन्तर्गत 'गो' शब्द से उनमें कामधेनुतुल्यता, 'त' से कल्पवृक्षतुल्यता और 'म' से चिन्तामणितुल्यता प्रकट होती है ॥८॥

कामधेनु समोलोके, सर्वसिद्धिप्रदस्तथा ।

कल्पवृक्षसमो वाञ्छा-पूरणे चिन्तिते
मणिः ॥९॥

सभी प्रकार की सिद्धियों के दायक होने से गौतम स्वामी इस लोक में कामधेनु समान है, अभिलाषा के पूरक होने से कल्पवृक्षसमान है और चिन्तित पदार्थों के दायक होने से चिंतामणि समान हैं ॥९॥

अंगुष्ठे चामृत यस्य,
यश्च सर्वगुणोदधिः ।
भण्डारः सर्वलब्धीना,
वन्दे त गौतम प्रभुम् ॥१०॥

जिनके अँगूठे में अमृत है जो सभी गुणों के सागर है सभी लब्धियों के जो

भण्डार हैं ऐसे गौतम स्वामी को नमस्कार करता हूँ ॥ १० ॥

आमर्षौषधि लब्धिश्च,
विप्रुडोष धिरेव च
श्लेष्म-जल्लोषधी चेव,
विपुलर्जुमती तथा ॥११॥
संभिन्नश्रोत्रलब्धिश्चा,
वधिलब्धिस्तथैव च
मनःपर्यंयलब्धिश्च
लब्धिःकेवलिनस्तथा ॥१२॥
लब्धिर्गणधरस्यापि,
लब्धि पूर्वधरस्य च ।

पदानुसारिलब्धिश्च,

लब्धि.क्षीरास्रवस्य च ॥१३॥

घृतास्रवस्य लब्धिश्च,

लब्धिर्मध्वास्रवस्य च ।

वैक्रियाहारलब्धी च,

लेश्यालब्धिस्तथैव च ॥१४॥

अक्षीणमहानसस्य,

लब्धिर्जङ्घाचरादिका ।

लब्धयः सकलास्तस्य,

वशे तिष्ठन्ति सर्वदा ।१५॥

(१)-आमर्शौषधिलब्धि, (२) विप्रुडो-षधिलब्धि, (३)-श्लेष्मौषधिलब्धि, (४)-जल्लो-षधिलब्धि, (५) विपुलमतिलब्धि, (६)- ऋजु-

मतिलब्धि, (६)- संभिन्नस्रोतलब्धि, (७)-अवधिलब्धि, (८)-मनःपर्यायलब्धि, (९)-केवलिलब्धि, (१०)- गणधरलब्धि, (११)-पूर्वधरलब्धि, (१२)- पदानुसारि लब्धि, (१३)- क्षीरास्रवलब्धि. (१४)- घृतास्रवलब्धि (१५)-मध्वास्रवलब्धि (१६)- वैक्रियलब्धि, (१७)-आहारकलब्धि, (१८)- लेश्यालब्धि, (तेजोलेश्यालब्धि, शीतललेश्यालब्धि,) (१९)-अक्षीणमहानसलब्धि, और इनके अतिरिक्त जङ्घाचरण आदिक सभी लब्धियां गौतम स्वामी के अधीन में सर्वदा रहती हैं ॥११-१२-१३-१४-१५॥

ऋद्धिः सिद्धिः सुखं संपद्,
यशः कीर्तिर्जयस्तथा ।

विजयश्चास्य पाठेन,

लभ्यते नात्र संशयः ॥१६॥

श्री गौतम प्रभु के इस स्मरण के पाठ करने से भव्यों को ऋद्धि, सिद्धि, सुख, संपत्ति यश, कीर्ति और विजय का लाभ सर्वदा होता है, इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं है ॥१६॥

दिव्यं सुखं परभवे,

तथाऽनन्तं च शाश्वतम् ।

अव्याबाधं ध्रुवं सौख्य,

लभ्यते परम पदम् ॥ १७ ॥

इस स्तोत्र के स्वाध्याय करने वाले परभव में देवलोक के सुखों को पाते हैं, तथा कर्मों

का क्षय करके परम्परा से अनन्त शाश्वत, अव्याबाध, ध्रुव सौख्यस्वरूप परम पद मोक्ष की प्राप्ति करते हैं ॥१७॥

इति सुखस्मरण ॥ ४ ॥



# (४) अथ सप्तस्मरण ॥

ॐ ह्रीँ श्रीँ ऋषभादिचतुर्विंशति-
जिनेन्द्रभ्यो नमः।

॥ श्री गौतमस्वामिलब्धिर्भवतु ॥

ॐ ह्रीँ श्रीँ ऋषभदेव भगवान से लगा महावीर स्वामी तक के चौवीसा तीर्थंकर देव को मेरा नमस्कार होवो ? श्री गोतम स्वामी जसी लब्धि होवो।

## ॥ मंगलाचरण ॥

चिन्तामणिमहाविद्ये
श्रीवारे सर्वसौख्यदे।

अचिन्त्यशुभदे शुद्धे,
संपत्सिद्धिप्रदे नमः ॥ १ ॥

हे चिन्तामणि महायन्त्रे ? हे श्रीधारं-लक्ष्मी की धारास्वरूप! हे सभी प्रकार के सौख्यों को देनेवाली! हे अचिन्त्य शुभों को देने वाली! हे शुद्धस्वरूप! हे संपति और सिद्धि को देने वाली! तुम को नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥

आनन्दकन्दसंभूते, महानन्दिममहोत्सवे।
सदाजिनेन्द्रभक्तानां संपत्सिद्धिप्रदे नमः
॥ २ ॥

हे आनन्दकन्द के उत्पत्तिस्थान ! हे महा लक्ष्मी ! हे महोत्सवयुक्त ! हे जिनेन्द्र भगवान के भक्तों को सर्वदा सम्पत्ति और सिद्धि देने वाली ! तुमको नमस्कार करता हूं ॥ ७ ॥

नानाशास्त्रं समादाय

श्रीधारा सुखदा सदा ।

लोकोत्तरा लौकिकी च

घासीलालेन तन्यते ॥ ३ ॥

अनेक शास्त्रों से उद्धृत करके इस श्री धारा स्तोत्र की रचना पूज्य श्री घासीलालजी महाराज करते हैं। यह श्रीधारा सर्वदा सुख देनेवाली है और यह लोकोत्तर और लौकिक

भेद से दो प्रकार की है ॥ ३ ॥

ॐ ह्रँ ी श्रीँ क्लीँ संपत्प्रदे श्रीधारे सुधारे, सुधाधारे सुखे सुखरूपे सुखदे रुचिरप्रभे रुचिरकान्ते रुचिरवर्णे रुचिर-लेश्ये रुचिरध्वजे सिद्धे सिद्धिरूपे, सिद्धि-धरे सिद्धिदे, पूर्णे पूर्णरूपे पूर्णप्रभे, सूर्य-कान्ते, सूर्यवर्णे सूर्यलेश्ये, पद्मे पद्मरूपे पद्मवर्णे पद्मलेश्ये, शुक्ले शुक्लरूपे शुक्लवर्णे शुक्ललेश्ये, इष्टे, इष्टरूपे इष्टदे, कान्ते कान्तरूपे कान्तदे, प्रिये प्रियरूपे प्रियदे, मनोज्ञे मनोज्ञरूपे मनो-

अदे, सौम्ये, सौम्यरूपे सौम्यदे, शुभे, शुभरूपे शुभदे, सुभगे, सुभगरूपे सुभगदे, ततमे तितिमे, थथमे थिथिमे, ददमे दिदिमे दुदुमे, धधमे धिधिमे धुधुमे, ककमे किकिमे कुकुमे, खखमे खिखिमे खुखुमे। इ ए ए ए रक्ष रक्ष मां मर्व ममाधीन च सर्व विघ्नतः।

यह महाविद्या इस प्रकार —

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं सपन्ध्रदे० इत्यादि विशेषणवाली हे श्रीधारा मेरी रक्षा करो, और मेरे आश्रितों को सभी विघ्नोंसे बचाओ।

चंद्रे चंद्ररूपे चंद्रवर्णे चन्द्रत्तेश्ये चंद्रोत्तमे चंद्रशेखरे, यथा शशी शिशिरकिरणैः संतापं हरति, तथैव मम मत्परिवारस्य च दुःखदारिद्रयं संतापं हर हर स्वाहा। यंत्रे यंत्ररूपे मंत्रे मंत्ररूपे तंत्रे तत्ररूपे सर्वं मम वश्यं कुरु कुरु। कर्षे कर्षवति हर्षे हर्षवति मम शरीरे मम गृहे मम कुटुम्बे अचिन्त्य हर्षं कुरु कुरु। चिन्तितं सर्वं सुखं शीघ्रं मह्यं देहि देहि।

हे चंद्र के समान आह्लादक, चन्द्ररूप, चन्द्र जैसे वर्णवाली, चन्द्रसदृश लेश्यावाली, चन्द्र के समान उत्तम, चन्द्र के मुकुटवाली ! जैसे चन्द्रमा अपनी शीतल किरणों से सन्ताप को दूर करता है उसी प्रकार आप मेरे और मेरे परिवारके दुःख, दारिद्र्य और सन्ताप को दूर करो। हे यन्त्रवाली ! हे यन्त्ररूप ! हे मन्त्रवाली ! हे मन्त्ररूप ! हे तन्त्रवाली ! हे तन्त्ररूप ! सभी मेरे वश करो। हे दर्पवाली ! हे दर्परूप ! मेरे शरीर में, मेरे घर मे, मेरे कुटुम्ब मे अचिन्तित सुख दो, और मेरे चिन्तित सभी सुख मुझे दो।

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ऐं ह्रीं श्रीं

रत्नवर्षिणि अंक रत्न स्फटिकरत्न हीरक वैडूर्यरत्न लोहिताक्ष रत्न हंस गर्भ पुलाक ज्योतिः सौगन्धिकादिविविध रत्नानि वर्षय। बहुधनधान्यैर्मम कोश-कोष्ठागारं पूर्णं कुरु कुरु।

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ऐं ह्रीं श्रीं हे रत्नवर्षिणी ? (हे रत्नोंकीवर्षा करने वाली) अङ्क रत्न, स्फटिकरत्न, हीरा, वैडूर्यरत्न, लाहितात्त-रत्न, हंसगर्भ, पुलाक, ज्योतिसौगन्धिक आदि विविध रत्नों की वर्षा करो। हे हिरण्यसुवर्ण-

वर्षिणि ? (हे हिरण्यसुवर्ण बरसाने वाली ? ) मेरे घर मे हिरण्यसुवर्ण की वर्षा करो ? बहुत धन्य धान्य से मेरे कोष और कोठार को पूर्ण भरो।

अमृते, अमृतोपमे, अमृतद्रवे अमृतस्रवे अमृतवदने अमृतसेचने अमृतपूर्णे मां ममाधीनान् अमृतमयान् कुरु कुरु।

हे अमृते ? हे अमृत की उपमावाली ? ( हे अमृत समान ? ) हे अमृत के समान तरल ?, हे अमृत की धारा बहाने वाली ?, हे

अमृत के समान सुख वाली ?, हे अमृत का सेचन करने वाली ?, हे अमृत पूर्णे ? मुझको और मेरे अधीन सभी लोगों को अमृतमय करो ।

ऐं कामराज क्लीं शुद्धे बुद्धे बुद्धरूपे बुद्धिदे सिद्धे सिद्धिरूपे सिद्धिदे मम सर्वकार्याणि साधय साधय । ॐ अर्हं वशिनि मोहनी सर्वान् मम वश्यान् कुरु कुरु सर्वान् मोहय मोहय ॐ ह्रीं श्रीं सुखसुधाहिरण्यसुवर्णवर्षिणि मम सुखं वर्षय २ सुधां वर्षय २, हिरण्यं

वर्षय २, सुवर्ण वर्षय २, आभङ्करे प्रभङ्करे, चन्द्रे चन्द्रकान्ते चन्द्रावर्ते चंद्रवर्णे चन्द्रलेश्ये चन्द्रश्रेष्ठे चन्द्रशेखरे सूरे सूर्यप्रभे सूर्यकाते सूर्यलेश्ये सूर्यश्रेष्ठे सूर्यशेखरे मम लोकोत्तर सुखदं चमत्कार कुरु २ ॐ ह्रीं घृणि सूर्यः आदित्य श्रीं मम सर्वाधिव्याधि चिन्तारोगशोकान् नाशय २, मम तुष्टि पुष्टि सुखं च कुरु कुरु। ॐ ह्रीं, श्रीं क्लीं नमो भगवति अन्नपूर्णे धनधान्य वर्षय २। सर्वसिद्धि-

दायिनि सर्वसुखदायिनि श्री सीमंधर-
स्वामिनं सर्वज्ञं सर्वदर्शिनं जिनमनुस्मर,
गणधर, सत्यमनुस्मर, निर्ग्रन्थप्रवचन-
मनुस्मर, आदिनाथजिनमनुस्मर, शांति
नाथजिनमनुस्मर, पार्श्वनाथजिनमनु-
स्मर, वर्द्धमानजिनमनुस्मर, शेषसर्व-
जिनमनुस्मर, अवधिजिनमनुस्मर, मनः
पर्ययजिनमनुस्मर, केवलिजिनमनुस्मर,
आमर्शौषधिमनुस्मर, विप्रुडोषधिमनु-
स्मर बीजबुद्धिमनुस्मर, अक्षीणमहान-
सलब्धिधरमनुस्मर, नवपूर्वधरमनुस्मर-

यावच्चतुर्दशपूर्वधरमनुस्मर, वैक्रियलब्धि-धरमनुस्मर, आहारकलब्धिधरमनु स्मर।

ऍ कामराजक्ज़ी, हे शुद्धे । हे बुद्धे । हे बुद्धरूपे । हे बुद्धि दे । हे सिद्धे । हे सिद्धिरूपे हे सिद्धि दे । मेरे सभी कार्यों को सिद्ध करो। ॐ अर्हं हे वशिनी । हे मोहिनी । सभी को मेरे वश करो । सभी को मोहित करो। ॐ ह्रीं श्रीं हे सुखसुरा-हिरण्यसुवर्ण को बरसाने वाली । मेरे लिये सुख की वर्षा करो, सुरा की वर्षा करो, हिरण्य की वर्षा करो, सुवर्ण की वर्षा करो। हे आभकरे !

हे प्रभंकरे ! हे चन्द्रे ! हे चन्द्रकान्ते ! हे चन्द्राब्रर्ने । हे चन्द्रवर्णे ! हे चन्द्रलेश्ये! हे चन्द्र श्रेष्ठे । हे चन्द्रशेखरे ! हे सूरे ! हे सूरप्रभे ! हे सूरकांते ! हे सूरलेश्ये ! हे सूर श्रेष्ठे ! हे सूरशेखरे ! मुझको लोकोत्तर सुखदायी चमत्-कार दो । ॐ ह्रीँ घृणिः सूर्यआदित्य श्रीँ मेरे सभी आधि, व्याधि, चिन्ता, रोग, शोकों को नष्ट करो, मुझको तुष्टि, पुष्टि और सुख दो । ॐ ह्रीँ श्रीँ क्लीँ हे सर्वसिद्धिदायिनि ! हे सर्वसुखदायिनि ! सर्वज्ञ, सर्वदर्शी श्री सीमन्धर स्वामी जिनका स्मरण करो, गणधरसत्य का स्मरण करो, निर्ग्रन्थ प्रवचन का स्मरण करो, आदिनाथ जिनका स्मरण करो, शान्तिनाथ

सकलजिनशासनदेवमनुस्मर, सकलजिनशासनदेवीमनुस्मर, बलकूटे बलदेवमनुस्मर, गंधमादने गंधमादनदेवमनुस्मर, ब्राह्मीं सुन्दरीमनुस्मर, श्री देवीमनुस्मर, नन्दनकूटवासिनीं मेघंकरादेवीमनुस्मर, मन्दरकूटवासिनीं मेघवतीदेवीमनुस्मर, निषधकूटवासिनीं सुमेघादेवीमनुस्मर, हैमवतकूटवासिनीं मेघमालिनीदेवीमनुस्मर, रजतकूटवासिनीं सुवत्सादेवीमनुस्मर, रुचककूट-

